*गोली चलने की आवाज... गोली भीमा को लगती है। भीमा वहीं ढेर हो जाता है। जय के पिता हँसते हैं और खून-खून हर हर गंगे संवाद दुहराते हैं)*

एस.पी. : सिपाहियों दौड़ो-दौड़ो पकड़ो गोली आयी है। दौड़ो पकड़ो। *(सिपाही, ज्योंही जाने को तैयार होते हैं पार्श्व से जय के माँ की आवाज। धीरे-धीरे वह मंच पर आती हैं)*

माँ : एस.पी. साहब अगर किसी ने भी आगे बढ़ने की कोशिश की तो गोली चला दूँगी। इस रिवॉल्वर से अभी पाँच गो. लियां बची हैं। अपने सिपाहियों से कहें पीछे जाकर खड़े हो जायें, नहीं तो एक को भी नहीं छोड़ूँगी और खबरदार जो किसी ने भी चालाक बनने की कोशिश की।
*(एस.पी. सिपाहियों को इशारा करता है। सब पीछे खड़े हो जाते हैं। पिता बीच-बीच में यूँ ही बोल रहे हैं हँस रह हैं)*

एस.पी. : मगर-मगर तुम कौन हो और यह रिवॉल्वर कहा से आया?

माँ : मैं कौन हूँ... पूछिए इस नीच राय विरेन्द्र सिंह से एस.पी. साहब मैं एक अभागन माँ हूँ, जिसके एक मात्र बेटे को इस के गुण्डों ने मार-मार कर अधमरा कर दिया। एक ऐसी लाचार स्त्री हूँ जिसके पती को इसने पागल बना दिया।

एस.पी. : और मगर ये रिवॉल्वर?

माँ : रिवॉल्वर कैसी विडम्बना है। इसके गुण्डों के हमले से कुछ ही देर पहले उसने अपना झोला मुझे दे दिया था, दे नहीं दिया था। *(रोते हुए)* मैंने ले लिया था। काश उस समय झोला उसके पास ही रहता बाद में उसी झोले में मुझे रिवॉल्वर और गोलियाँ मिलीं। उसी दिन मैंने कसम खायी जय के कातिलों से बदला लूँगी। एस.पी. साहब मुझे डर था। इस पापी से इसलिए मैंने रात-रात भर इस झाड़ी में जाग कर बिताया। अपने पती की रक्षा के लिए आज का ही मुझे इंतजार था। *(रिवॉल्वर राय की तरफ तान देती है।)*

राय : नहीं बहन, नहीं मैं बेकसूर हूँ।

माँ : तुम्हारे मुँह से बहन शब्द कितना घृणित लगता है तुम सोच भी नहीं सकते तुम्हारा पाप पूरा हो चुका है, राय विरेन्द्र सिंह।

एस.पी. : नहीं, नहीं तुम ऐसा नहीं कर सकतीं। तुम कानून को हाथ में नहीं ले सकतीं।

माँ : कानून कैसा कानून? कहाँ का कानून? क्या आप उसी कानून की बात करते हैं जिसे राय विरेन्द्र जैसे भ्रष्ट लोग रोज बनाते हैं और अपने फायदे के लिए रोज बदलते हैं। क्या आप उसी कानून की बात कर रहे हैं। जिसका पाठ यह आपको अभी-अभी पढ़ा रहा था?

एस.पी. : बहन, बहन ऐसा मत करो तुम एक औरत हो और...

माँ : औरत नहीं माँ कहिये माँ। और माँ अपने फर्ज से पीछे नहीं हटती। मेरा बेटा अपनी एक माँ को इस जैसे गद्‌दारों से मुक्ति दिलाने के लिए संघर्ष करते-करते शहीद हो गया तो क्या दूसरी माँ का यह कर्तव्य नहीं कि उसके अधूरे काम को पूरा करे। राय विरेन्द्र सिंह अपने गुनाहों को याद करलो। तुम्हारे तीन खास चम्मचों को मैंने पहले ही नर्क भेज दिया है, अब तुम्हारी बारी है।

राय : नहीं बहन...नहीं मैं...मैं अपनी गलती कबूल करने को तैयार हूँ। सजा भुगतने को तैयार हूँ। मुझे मारो मत बहन मेरे बच्चे अनाथ हो जायेंगे, मेरी पत्नी...।

माँ : खामोश *(ट्रिगर दबा देती है गोली राय के सीने में लगती है। राय वहीं ढेर हो जाता है। एस.पी. उन्हें पकड़ते हैं)*

पिता : शाबास-शाबास जय-जय देखो, देखो वो आया शूट कर दिया। हा-हा-हा खून-खून, हर हर गंगे। *(संवाद दुहराता रहता है)*

एस.पी. : यह तुमने ठीक नहीं किया अपने आपको कानून के हवाले कर दो। *(आगे बढ़ता है)*

माँ : खबरदार एस.पी. साहब मैं आपको नुकसान नहीं पहुँचाना चाहती मगर आपने कोई भी हरकत की तो मैं हिचकुँगी

नहीं। आप कानून की बात कर रहे थे एस.पी. साहब मैं अपने आपको कानून के हवाले अवश्य करूँगी मगर आपके कानून के नहीं उस ऊपर वाले के कानून के।

एस.पी. : नहीं बहन-बहन, नहीं ऐसा मत करो। *(आगे बढ़ने लगता है। पीछे से दो सिपाही आकर पकड़ लेता है)*

एस.पी. : छोड़ो मुझे छोड़ो।

दूसरा सिपाही : नहीं सर। हम लोग आपको आगे नहीं जाने देंगे। वो औरत पागल हो चुकी है।

माँ : पागल... हा-हा-हा *(पिता से)* देखो, देखो अब मुझे भी लोग पागल कहने लगे *(रोती है)* स्वामी जय का काम पूरा हो चुका है। अब...अब हम दोनों का इस दुनियाँ में रहना कोई अर्थ नहीं रखता। स्वामी मुझे माफ करना। इस अभागन को माफ करना जो अपने हाथों विधवा होने पर मजबूर हैं। शायद... शायद हम फिर मिलें *(अपने पति का पांव छूकर प्रणाम करती है। रिवॉल्वर उनके माथे से दबा कर (ट्रिगर दबाती है रोती है फिर अपने माथे में गोली मार लेती है।) एस.पी. बढ़कर पकड़ते हैं।*

एस.पी. : बहन यह तुमने क्या किया? क्या किया बहन?

माँ : अब क्या बचा था एस.पी. साहब अब क्या बचा था। आ. पने मुझे बहन कहा है आपसे मेरी एक ही विनती है। हम दोनों को एक साथ इसी सड़क के किनारे जला दीजिएगा और... और लोगों से कहिएगा कि इस आबादी के सड़क को जो जय के बाद सूनी हो जाती है। उसे सूनी ना रहने दे। सुहागन बना दे। कहिएगा इस सड़क पर लोग खूब नाचे गायें। इस विधवा की फरियाद लोगों तक पहुँचा दीजिएगा। एस.पी. साहब यह विधवा तो सुहागन ना रह सकी।
इस सड़क को लोग सुगाहन बना दे ताकि इसे कोई सूनी सड़क ना रहे। *(एक तफर लुढ़क जाती है। एस.पी. सर से टोपी उतारकर मौन खड़े हो जाते हैं। धीरे-धीरे प्रकाश बन्द होता है।)*

*समाप्त*

# डम डम डिगा डिगा

## पात्र परिचय

### पुरुष पात्र

खुशामद सिंह (I. A.S. Retd.) 30 वर्ष– एन. चौधरी
फिरौती लाल (I.T.O- Retd.) 30 वर्ष– पी. झा.
लक्ष्मीपति सिंह : (I.A.S) 30 वर्ष जी. विश्वनाथ
तलवारी लाल (होटल मालिक) : 50 वर्ष– यू.पी.एन. सिंह
मनमाया : (होटल बेरा) : 10 वर्ष– भास्कार
कृष्ण कुमार : (छात्र) 25 वर्ष– सुधीर

### स्त्री पात्र

कु. मीरा : 25 वर्ष

## एक दृश्य

*स्टेज पर लाइट जलता है। सामने बोर्ड लगा है। (होटल डम डम डिगा डिगा नाश्ता एवं चाय का उत्तम प्रबंध (प्रो. तलवारी लाल) तलवारी लाल हाथ में अगरबत्ती लिए भगवान की पूजा कर रहा हैं)*

तलवारी लाल : ओम जय लक्ष्मी मैया... ओम जय लक्ष्मी मैया,
ग्राहक भेजो इतना मिले पचास रुपैया ओम लक्ष्मी मैया... मनमाया... मनमाया न जाने कहाँ मर जाता है यह छोकड़ा ओम जय लक्ष्मी मैया। मनमाया-मनमाया...।

मनमाया : आया *(कहते हुए प्रवेश)*

तलवारी लाल : अबे उल्लू के पट्ठे। कहाँ मर गया था।

मनमाया : सेठ *(उँगली दिखाते हुए)* इद्दिर को गया था।

तलवारी लाल : अबे गधे। जब ग्राहक आने का टाइम होता है तभी तुम इधर जाता है। जा जल्दी चाय का पानी चढ़ा दे। ग्राहक आने का टाइम हो गया... ओम जय लक्ष्मी...।

मनमाया : ग्राहक *(मुँह और पेट पकड़ कर हँसने लगता है।)*

तलवारी लाल : अबे तू क्यूँ रहा है?

सन. : कुछ नहीं सेठ कुछ नहीं... *(हँसते हुए चला जाता है।)*

तलवारी लाल : ओम लक्ष्मी मैया... मनमाया... मनमाया...

शनीचर : आया...क्या है सेठ?

तलवारी लाल : देख पहले टेबल सब पर साफी मार दे...।

मनमाया : ठीक है सेठ... *(प्रस्थान)*

तलवारी लाल : ओम लक्ष्मी मैया... मनमाया...मनमाया...

धनीलाल : अब क्या है सेठ...

तलवारी लाल : देख कितना गन्दा पड़ा हुआ है। पहले झाड़ू मार दे... ओम. ..लक्ष्मी मैया... *(मनमाया टेबल पर जाकर चुपचाप बैठ*

*जाता है पूजा करते-करते तलवारी लाल की नजर पड़ती है।)* अबे... मनमाया ... तू वहाँ क्यूँ बैठ गया।

मनमाया : देख सेठ। एक बार अपुन को एक काम बोला कर। चाय का पानी चढ़ा दे, साफी मार दे, झाड़ू मार दे। ऐसा माफिक सब काम एक साथ बोलेगा तो अपुन फिर इधिर को चला जाएगा। *(अँगुली का इशारा करता है।)*

तलवारी लाल : अरे नहीं...नहीं... नहीं...। अच्छा जा पहले चाय का पानी डाल दे... *(मनमाया का प्रस्थान)* हे लक्ष्मी मैया देख मेरी क्या दशा हो गयी... एक लौंडा भी धमकी देता है। तीन-तीन नौकर थे... डम डम डिगा डिगा में लोगों की भीड़ लगी रहती थी। जबसे ये तीन गुण्डे मेरे होटल में आने लगे हैं... मेरे होटल का सत्यानाश हो गया है... परन्तु हे लक्ष्मी मैया इन लोगों का भी क्या दोष! ये बेचारे भी तो किस्मत के मारे हैं। पर, हे लक्ष्मी माता आज अगर मैंने मनमाया को 25 रुपये Advance नहीं दिये तो यह लौंडा भी छोड़कर चला जाएगा। सिर्फ 25 रुपये का सवाल है।...

लक्ष्मीपति सिंह : *(प्रवेश)*... तथास्तु। मिल जाएगा।

तलवारी लाल : क्या? मिल जाएगा। धन्य हो लक्ष्मी माता, धन्य हो। मैं तो लक्ष्मी माता को पुकार रहा था, ये लक्ष्मी पिता कहाँ से बोलने लगे।

लक्ष्मीपति सिंह : लक्ष्मी पिता नहीं... लक्ष्मी पति... तलवारी लाल जी लक्ष्मी पति सिंह।

तलवारी लाल : ओह तो ये तुम हो। आ गए सबेरे-सबेरे। तुम लोगों के चलते तो मैं बर्बाद हो गया हूँ। मेरा होटल बर्बादा हो गया है। ... हूँ मिल जाएगा .... फूटी कौड़ी तो देखी नहीं कहाँ तो 50 रुपए मिल जाएगा।

लक्ष्मीपति सिंह : तलवारी लाल जी। घबराइये नहीं। माना कि आपका धंधा हमलोगों के चलते मंदा पड़ गया है, माना कि 'डम डम डिगा डिगा' की रौनक खत्म हो गयी है। परन्तु हमारे लिए तो आप ही सबकुछ हैं। आपका आसरा, आपका प्यार ही

हमारे जिन्दा रहने का साधन है। याद रखिए तलवारी लाल जी इसी जगह पर एक दिन फाइव स्टार होटल बनेगा ''डम डम डिगा डिगा'' प्रो. तलवारी लाल... अरे मनमाया... चाय ला और साथ में कुछ खाने को भी ला...।

तलवारी लाल : आ हा हा... साथ में कुछ खाने को भी ला... ऑडर फरमा दिया।

लक्ष्मीपति सिंह : चाचा तलवारी लाल जी लगता है आज सबेरे-सबेरे कुछ गड़बड़ हो गई है। बहुत परेशान नजर आते हैं।

तलवारी लाल : अरे बेटा, जिन्दगी ही अब परेशानी बन गई है। कभी तो मन करता है तुम तीनों को धक्के मारकर बाहर कर दूँ। कितनी बढ़ियाँ जिन्दगी बीत रही थी, जब तक तुम तीनों का पाँव इस होटल में नहीं पड़ा था। पर फिर सोचता हूँ... तुमलोग जाओगे कहाँ... मेरी तो कुछ समझ में नहीं आता... आज तो चाय भी मिल जाए तो गनीमत समझो... कल्ह से तो वह भी नहीं।

लक्ष्मीपति सिंह : क्यूँ?

तलवारी लाल : बेटा आज अगर मनमाया को 25 रुपये नहीं दिये तो कल्ह से वह भी होटल छोड़कर चला जाएगा।

लक्ष्मीपति सिंह : मनमाया नहीं जाएगा। आज उसे 25 रुपये मिल जाएँगे।

तलवारी लाल : अरे कहाँ से मिल जाएँगे?

लक्ष्मीपति सिंह : ये रखिए दस रुपये और बाकी के 15 रुपये आज शाम तक मिल जाएँगे।

तलवारी लाल : ये... ये... तुम कहाँ से लाए? कोई नौकरी मिल गई क्या?

लक्ष्मीपति सिंह : चाचा नौकरी नहीं। अभी तो छोकड़ी मिली है। जल्दी से चाय पिलाओ पहले उससे निपट लूँ फिर चैन से बतलाऊँगा।

तलवारी लाल : मनमाया अरे मनमाया....

मनमाया : आया... *(आते हुए हाथ में ट्रे है और ट्रे में तीन कप चाय और एक कप प्लेट हैं।)* लो भाई श्रीमान लक्ष्मी पति सिंह जी नाश्ता करो चाय पियो।

मनमाया : अभी तुम्हारा दोनों दोस्त आता ही होगा। बस फिर चिल्लाओगे

मनमाया-मनमाया। अपुन को बार-बार लेफ्ट राइट करना भोत बुरा लगता है।

लक्ष्मीपति सिंह : अरे बाप मेरे। ये अपुन क्या लगा रखा है। जा जल्दी से एक ग्लास पानी भी ले आ...

मीरा : रिक्शावाले ओ रिक्शावाले....

मनमाया : रिक्शावाले... ओय मेम साब, इदिर होटल होता है, रिक्शे का अड्डा नहीं।

मीरा. : शटअप

लक्ष्मी पहला पुरुष : बस दो मिनट मेम साब। मैं अभी आया। जरा चाय पी लूं।

मीरा. : लक्ष्मी जी की भी हद होती है। दस मिनट से बाहर रिक्शे में बैठी हूँ और तुम इधर गप्पे लड़ा रहे हो।

लक्ष्मीपति सिंह : अरे मेम साब। इतना लाल-पीला क्यों हो रहीं हैं। चलिए रिक्शे में बैठिए मैं अभी आया।

तलवारी लाल : अरे... रिक्शा... लक्ष्मीपति ये क्या चक्कर है?

मीरा. : चक्कर मुझसे पूछिए। आज के ये रिक्शवाले पैंट शर्ट क्या चढ़ा लेते हैं अपने को लाट साहब समझने लगते हैं। दो चार जूते लगते हैं कि होश ठिकाने आ जाते हैं।

लक्ष्मीपति सिंह : ए' लड़की होश संभालकर बात कर।

मीरा : होश संभालकर मैं बात करूँ। तुम्हारी ये मजाल। जानते हो कौन है? मेरे पापा Under Seceratry हैं। जिन्दगी भर के लिए जेल में सड़वा दूँगी।

तलवारी लाल : अरे बेटी शांत हो जाओ। बेटे ये क्या चक्कर है... तुम-तुम रिक्शा चलाने लगे हो?

लक्ष्मीपति सिंह : हाँ चाचा। कल्ह रात से ही तो चला रहा हूँ। पर लगता है ये समाज के ठेकेदार यह काम भी चैन ने नहीं करने देंगे। जी करता है चाचा... कहीं से एक पिस्तौल मिल जाए तो सब शालों को भून डालूँ।

तलवारी लाल : अरे... अरे... ऐसी बातें नहीं करते...। बेटी तुम तो पढ़ी-.

लिखी समझदार मालूम पड़ती हो... शान्त रहना चाहिए गुस्सा नहीं करना चाहिए...।

मीरा : ओ बाबा इसको समझाइए औकात में रहकर बात करें मैं खुद जानती हूँ कहाँ गुस्सा करना चाहिए और कहाँ शान्त रहना चाहिए... ये गंवार अनपढ़ लोग।

तलवारी लाल : अरे नहीं... नहीं बेटी। ऐसा मत सोचो। ये बेचारा तो किस्मत का मारा है। बहुत पढ़ा-लिखा है। .... मेरा तो हृदय फटा जा रहा है... बेचारे को पेट की आग बुझाने के लिए रिक्शा चलाना पड़ रहा है।

लक्ष्मीपति सिंह : अरे चाचा! तुम भी किसको सुना रहे हो। ये पैसे वाले जो खुद पैसे से शिक्षा खरीदतें हैं, इंसान को इंसान नहीं समझते... सारी दुनिया को मूर्ख समझते हैं... गंवार समझते हैं।

मीरा. : यू शटअप। मैं तुम्हें देख लूँगी। तुम्हारे इस बहस से मेरा जो समय बर्बाद हो रहा है। उसे मैं ही जानती हूँ। मैं अभी जाकर पापा से कहूँगी। तुम नहीं जानते मेरे पापा... *(खुशामद सिंह और फिरौती लाल का प्रवेश)*

दोनों साथ. : Under Secratary हैं।

मीरा. : You

खुशामद सिंह : आ हा हा मिस... नाराज मत होइए। ये जो आपके सामने बैठा चाय पी रहा है पूरा का पूरा गदहा है।

लक्ष्मीपति सिंह : खुशामद।

फिरौती लाल : अबे उल्लू के पट्ठे चुपचाप रहो बैठे, इतना भी नहीं जानते हसीनों से कैसे बात की जाती, हरदम ऐंठे-ऐंठे।

खुशामद सिंह : हाँ तो मिस ये बाबू लक्ष्मीपति सिंह जी सर से पांव तक गधे हैं। ना जाने कौनी-सी University ने इसे double M.A. का degree दे दिया। यह भी History में Ist class IIIrd और Political science में 2nd class Ist.

मीरा. : What?

लक्ष्मी.-खुशा. : Yes

मीरा. : Oh you are making me fool. मैं तुम तीनों को देख लूँगी।

खुशामद सिंह : हाँ...हाँ...हाँ... देखिये। मित्र आगे यह मत कह दीजिएगा कि मेरे पापा under Secratory हैं।

फिरौती लाल : क्यों कि हम तीनों पर अगर किस्मत की मार ना होती और आप जैसे अंग्रेज की संतानों की मेहरबानी ना होती तो हम तीनों ही अभी Over Secratory रहते।

मीरा : Ch. my Dad. मैं भी किन पागलों के बीच फंस गई *(चली जाती है। Hand bag होटल Counter पर छोड़ देती है।)*

खुशामद सिंह : अबे ओ जेब में फूटी कौड़ी नहीं और नाम के लक्ष्मी पति महाराज जी। ये सबेरे-सबेरे छोकड़ी कहाँ से टपक पड़ी... और ये रिक्शा का क्या चक्कर है।

तलवारी लाल : चक्कर! तुम लोगों ने तो मुझे चक्कर में डाल दिया है। और एक दूसरे से पूछते हो क्या है चक्कर।

फिरौती लाल : चाचा उस छोकड़ली से हमलोगों का कुछ भी नहीं है चक्कर, लो चाय पीयो इसमें बिल्कुल नहीं है शक्कर।

लक्ष्मीपति सिंह : बकवास बंद करो फिरौती। हर घड़ी तुकबन्दी। हर घड़ी तुकबन्दी।

फिरौती लाल : देखो लक्ष्मीपति तुम मुझे डाँट नहीं सकते। तुमको क्या अधिकार है मुझे डाँटने का। तुम नहीं जानते... तुम नहीं जानते... मेरे पापा Under seceratory है। *(सब ठहाका मारते हैं। Light off)*

## दृश्य : दो

*(एक टेबल पर खुशामद, फिरौती और लक्ष्मीपति बैठे हैं। लक्ष्मीपति और खुशामद जेब से रुपये निकाल-निकालकर टेबल पर रखते जा रहे हैं।)*

तलवारी लाल : मगर बेटा। इतने रुपये तुमलोगों ने लाए कहाँ से।

लक्ष्मीपति सिंह : चाचा तलवारी लाल जी। तुम आम खाने से मतलब रखो। गुटली गिनने से नहीं। लो लगाओ होटल में मैंने कहा था

न एक दिन इसी जगह पर शानदार 5 स्टार होटल बनेगा। होटल डम डम डिगा डिगा 5 स्टार

खुशामद सिंह : और चाचा। अब देखना। जिस तरह दुनियाँ ने हमको आज तक नचाया, हम किस तरह दुनियाँ को अपने इशारों पे नचाते हैं।

*(मनमाया का सेब के प्लेट के साथ प्रवेश)*

खुशामद सिंह : अबे ये क्या है?

मनमाया : वही है जो तुमलोग रोज लेते हो। एक प्लेट सेब और ग्यारह कप चाय।

लक्ष्मीपति सिंह : What

मनमाया : अपुन रोज हिसाब रखता। एक प्लेट सेब लेता और 11 कप चाय। तुम लोगों के वास्ते सेब का दिवाला निकल गया। तुम तीनों इधर बैठता गप्पे मारता और भर दिन हँसता रहता। हा...हा...हा...

लक्ष्मीपति सिंह : अबे चुप! और मनमाया। देख अगर चाचा हमारा लिए Prime Minister है तो तू ही तो Food Minister है। अगर तू गाली देता ही रहेगा तो हमलोग खाएंगे क्या?

फिरौती लाल : देख मनमाया तेरे सामने पड़ी है माया, जा कुछ अंडे ले आ, मटन बना, चिकेन बना, देख आज से सेब और और चाय पर जीना बन्द है। प्लेट अब जब तुम लाओ तो देखूँ सामने कलाकन्द है। जा फटाफट।

मनमाया : *(टेबल पर से कुछ रुपये उठाते हुए)* अपुन को क्या मालूम था कि तुमलोग भी सेठ बन गए हो।

*(तीनों हँसते हैं। हा-हा-हा)*

तलवारी लाल : बेटे। इतनी थोड़ी-सी दौलत पाकर क्या तुम लोग इतने बदल गए? क्या इस बूढ़े पर भरोसा ना रहा? क्या अपने चाचा को पराया समझने लगे?

लक्ष्मीपति सिंह : नहीं चाचा नहीं! ऐसी बात मत करो। तुमको छोड़ हम लोगों का अपना कहने वाला और है ही कौन?

खुशामद सिंह : एक छोटी-सी खोली में हम रहते हैं। रात बिताते हैं। सुबह

से रात तक तुम्हारे इस आश्रय में तुम्हारे प्यार के तले समय बीतता है। फिर तुम्हें हम कैसे पराया समझ सकते हैं?

तलवारी लाल : तो फिर क्यों नहीं बतलाते कि इतना रुपया तुमने कहाँ से लाया?

लक्ष्मीपति सिंह : चाचा सुन सकोगे तो सुनो। मगर तुम्हें हमारी कसम है कि फिर इन रुपयों को या आगे जो हम लाएँगे उसे लेने से इंकार न कर देना... मैं Dobule M.A. लक्ष्मीपति सिंह ना जाने बाप ने क्या सोचकर नाम लक्ष्मीपति रख दिया, खैर मैं लक्ष्मीपति Double M.A. रिक्शा चलाता हूँ। क्या मिलता है? पसीना टप टप चूता रहता है। सवारियों की डाँट-फटकार। गाणियां। चाचा *(जेब से चाकू निकालते हुए)* ये देखते हो... चाकू...

तलवारी लाल : चाकू...

लक्ष्मीपति सिंह : हाँ चाचा चाकू... रात के अंधेरे में सवारियों को चाकू दिखाकर लूट लिया... वही पैसा है यह।

तलवारी लाल : छीः छीः छीः

खुशामद सिंह : छीः छीः छीः छीः नहीं तलवारी लाल जी और सुनो मैं खुशामद सिंह, M.sc Ist class, बाप ने नाम खुशामद रख दिया, पर खुशामद से दूर तक का रिश्ता नहीं। दर दर मारा फिरता हूँ। Compeltions, interrier भाग दौड़। थक गया हूँ चाचा। तुम्हारा कितना पैसा बर्बाद कर चुका हूँ इन Competions के पीछे, Interviews के पीछे। आखिर क्या अधिकार है मुझे तुम्हारा पैसा बर्बाद करने का? क्या अधिकार है। इसलिए मैंने .... मैंने एक स्मगलर का लिए काम करना शुरु कर दिया। यहाँ से वहाँ सामान पहुँचाने के बदले हजारों रुपये मिलेंगे।

तलवारी लाल : राम राम राम!

फिरौती लाल : चाचा! लक्ष्मीपति और खुशामद तो अब employed हो गया। मैं फिरौती लाल ही unemployed हो गया। मैं क्या

करूं कुछ समझ में नहीं आता। चाकू... लक्ष्मीपति मुझे भी एक चाकू खरीद दे यार...

लक्ष्मीपति सिंह : अबे तू क्या करेगा चाकू लेके...

फिरौती लाल : फिरौती...

खुशामद सिंह : फिरौती

फिरौती लाल : हाँ। बाप ने नाम फिरौती रखा। यथा नाम तथा गुण। जैसा नाम वैसा काम। मैं बच्चों को Kidnap करूँगा फिर उनके बापों से फिरौती में हजारों लाखों माँगेगा।

तलवारी लाल : ये क्या हो गया है तुमलोगों को। छीः छीः छीः। तुम लोग चोरी करने लगे डकैती करने लगे। मुझे ऐसी उम्मीद न थी।

लक्ष्मीपति सिंह : चाचा मुझे भी ऐसी उम्मीद न थी कि इतनी बड़ी-बड़ी डिग्रिया लेकर भी हमलोग रास्ते के भिखारी बन जाएँगे।

खुशामद सिंह : मुझे भी ऐसी उम्मीद नहीं थी कि Competetions में interviews में जहाँ भी जाऊँगा पैरवी की माँग होगी ना कि Certificate की। नौकरी लेने में हजारों रुपये घुस के देने पड़ेंगे।

तलवारी सिंह : बेटे। इतने से ही तुमलोग घबड़ा गए? अभी तो पूरी जिन्दगी पड़ी हुई है। उतार-चढ़ाव का नाग ही तो जिन्दगी है।

लक्ष्मीपति सिंह : हाँ चाचा। उतार चढ़ाव का चार जिन्दगी वाली बात खत्म हो गई। आज की जिन्दगी पैसे की जिन्दगी है। आज की जिन्दगी Power की है, पैसे पर और तो बोलती है officer है कलम दिखाकर लूटते हैं। आज का समाज आज का देश दो नम्बर के पैसे पर चल रहा है।

तलवारी लाल : बेटे। भगवान से डरो। दो नम्बर की कमाई पाप की कमाई होती है।

फिरौती लाल : हा-हा-हा... अरे मेरे भोले-भाले प्यारे-प्यारे चाचा। कहाँ की बात करते हो। दो नम्बर की कमाई यानि No. 2 income, oxford dictionary से हमारे इंडिया के माता-. पिता, भाई-बहनों ने कब का निकाल फेंक दिया। चाचा

अब तो आलम ये है कि दो नम्बर की कमाई वालों को लोग Employed कहते हैं। एक नम्बर पर जिन्दा रहने वाले तो Unemployed.

लक्ष्मीपति सिंह : क्या कहीं फिरौती तू ने। आज तेरी तुकन्दी तो वास्तव में महाकवि कालिदास की ऊँचाइयों को छू रहा है। बताओ चाचा अब भी कुछ कहना है

तलवारी लाल : कैसे समझाऊँ तुम लोगों को। देखो तुम लोग भटक रहे हो। मुझे देखो...मुझे... मैंने तो चोरी नहीं की, डकैती नहीं की। देश के साथ गद्दारी नहीं की? देश आजाद हो गया। पर, मुझे कुछ नहीं मिला। जिन्दगी के 6 साल मैंने जेल में काटे। स्वतंत्रता की लड़ाई में किसी से पीछे न रहा... दुख अवश्य होता है कि हमने क्या सोचा था और आज देश क्या हो गया।... पर इससे क्या... क्या मैं भी बेईमान बन जाऊँ। तुमलोग मेरे क्या हो? क्या संबंध है, मेरा और तुम लोगों का? .... मैं अपना धंधा बर्बाद कर रहा हूँ तुमलोगों के लिए...?

फिरौती लाल : चाचा... तुम्हारे बारे में किसी ने सही ही लिखा हैः'आप ऐसे पेड़ हैं जो छाँव बाँटकर अपनी तरसते रहते हैं। हर धूप में एक साये को'

खुशामद सिंह : पर हम ऐसा पेड़ नहीं बनेंगे। हमसे अगर साये की उम्मीद की जाती है तो हम भी साये की उम्मीद करते हैं।

लक्ष्मीपति सिंह : हमें भी साया चाहिए। अगर ऐसे नहीं मिलेगा तो हम छीनकर लेंगे। चाकू के बल पर लेंगे पिस्तौल दिखाकर लेंगे।

तुल. : तुम लोग पागल हो गए हो। थोड़ी-सी तकलीफ क्या सही तुमने अपना ईमान-धर्म भूल गए। ईमान बेचने पर तैयार हो गये हो।

लक्ष्मीपति सिंह : चाचा बेचता यूँ ही नहीं है आदमी ईमान को, भूल से ले आती है ऐसे मोड़ इंसान को।

फिरौती लाल : शुभान अल्लाह! क्या बात कही? लक्ष्मीपति मैं तो तुकबन्दी ही करता था। तुम तो पूरा का पूरा शेर कहने लगे।

खुशामद सिंह : हूँ शेर कहने लगा। फिरौती इसका अपना नहीं है चोरी की है।

लक्ष्मीपति सिंह : चोरी की है? देख खुशामद हर बात में टाँग अड़ाना ठीक नहीं। खुद तो एक लाइन बोल नहीं सकता मैंने बोला तो चारी की है।

खुशामद सिंह : क्या कहा मैं एक लाइन बोल नहीं सकता। चाचा...चाचा... हूँ...सुनो लक्ष्मीपति हम चाचा को चाचा ही कहेंगे?
हम चाचा को चाचा ही कहेंगे?
अबे फिरौती... पूरा कर... हम चाचा को चाचा ही कहेंगे।

फिरौती लाल : पूरा करूँ?

खुशामद सिंह : हाँ हाँ पूरा कर।

फिरौती लाल : हम चाचा को चाचा ही कहेंगे।

फिरौती लाल : हम भतीजा हैं भतीजा ही रहेंगे।

खुशामद सिंह : *(फिरौती का बाल पकड़कर)* अबे उल्लू के पट्ठे। भर दिन तुकबन्दी ही करता रहता है। मैंने सुन्दर-सा तुकबदी करने को कहा तो हम भतीजा हैं, भतीजा ही रहेंगे।'

फिरौती लाल : बाल छोड़.... बाल छोड़...
*(बाल छोड़ देता है)*
सुन्दर-सा तुकबन्द क्यों?

खुशामद सिंह : हाँ... कोई सुन्दर-सा तुकबन्दी लगा।

फिरौती लाल : बोल फिर से बोल।

खुशामद सिंह : हम चाचा को चाचा ही कहेंगे।

फिरौती लाल : *(तमाचा दिखाते हुए)* इस तमाचे को तमाचा ही कहेंगे। *(और खुशामद के गाल पर जड़ देता है।)*

खुशामद सिंह : मर गया... मर गया.. *(कह रहा है और लक्ष्मीपति ठहाके मारकर हँसने लगता है)*

चाचा : अरे अरे मार पीट क्यों कर हो तुमलोग....

**दृश्य : तीन**

*(कृष्णा कुमार एक कोने में बैठा पुस्तक पढ़ रहा है। बगल की कुर्सी पर झोले*

*में ढेर सारी पुस्तकें रखी हुई हैं। बस्ते, एक मटमैला-सा धोती और कुर्ता। तीनों साथियों का प्रवेश)*

फिरौती लाल : भतीजा। अबे ओ भाईजान। चाचा के तो हम तीन ही भतीजा थे ये चौथे तुम कहाँ से टपक पड़े?

कृष्णा : जी मैं उनका दूर के रिश्ते में भतीजा पड़ता हूँ। रात ही गाँव से आया हूँ।

खुशामद सिंह : भाई गाँव से आये हो तो शहर घूमो। पिक्चर-विक्चर देखो-मौज मस्ती करो... ये क्या किताब कॉपी लेके बैठ गए।

कृष्ण कुमार : जी दरअसल बात यह है कि कल्ह मेरा Interview है। Written मैं Complete किया हूँ।

लक्ष्मीपति सिंह : भाई साहब किस पोस्ट का इंटरव्यू है।

कृष्ण कुमार : जी, आई.ए.एस.

एक साथ : *(तीनों)* क्या आई.ए.एस. और लक्ष्मीपति ठहाके मार कर हँसता है और दोनों भी साथ देते हैं। आई.ए.एस. हा हा हा... आई.एस.एस. हा हा हा धोती कुर्ता 100% हिन्दुस्तानी और आई.ए.एस.

कृष्ण कुमार : आपलोग क्यों हँस रहे हैं?

लक्ष्मीपति सिंह : हँस रहा हूँ? भाई हम तो रहे हैं?

कृष्ण कुमार : रो रहे हैं? लेकिन आपलोग तो ठहाके मारकर हँस रहे थे।

फिरौती लाल : देखो भाई... क्या नाम है तुम्हारा?

कृष्ण कुमार : जी कृष्ण कुमार।

फिरौती लाल : हाँ तो श्रीमान कृष्ण कुमार जी। हम हँस रहे थे तुम्हारे इस धोती कुर्ता के साथ आई.ए.एस. का मैच देखकर। और रो रहे थे यह सोचकर कि हमारे जैसा देश का एक और जवान उल्लू बने जा रहा है।

कृष्णा : मैं आपलोगों की कोई भी बात नहीं समझ रहाँ कृपया मुझे पढ़ने दें।

खुशामद सिंह : ठीक है भई पढ़ो। खूब मन लगाकर पढ़ो। हमलोग तुम्हारे लिए दुआ माँगेंगे। चलो भाई.... चलो चाय पिया जाए...

तीनों आकर चाय पीने लगते हैं।

फिरौती लाल : यारों इस मौके पर कुछ तुकबन्दी करने का मन करता है।

खुशामद सिंह : तों कर डालो। तुम से कुछ और हो भी तो नहीं सकता।

फिरौती लाल : तो सुनो... पोथी पढ़ पढ़ जग मुहा पंडित हुआ न कोय
तीन लेटर आई.ए.एस. का पढ़े सो पंडित होय।

लक्ष्मीपति सिंह : वाह! वाह! क्या तुकबन्दी है।

फिरौती लाल : *(पुनः रिस्पेक्ट करके)*
पढ़े सो पंडित होय कहत फिरौती लाल आई.ए.एस. के ख्वाब में। जिनके पक गए सारे बाल पक गए सारे बाल।

खुशामद सिंह : शू... शू... शू... (*मुहँ पर अँगुली रख चुप रहने का इशारा करता है।)* Under seceratry *(फिरौती टेबल के नीचे सर घुसाकर खोजने लगता है।)*

लक्ष्मीपति सिंह : अरे क्या खोज रहे हो।

फिरौती लाल : Seceratery को अन्दर में।

खुशामद सिंह : अबे इधर नहीं उधर... (तीनों secetary की तरफ देखते हैं। जिधर मीरा खड़ी इधर-उधर देख रही है)

मीरा : मैनेजर! मैनेजर न जाने कहाँ चला गया बुढ्ढा।

खुशामद सिंह : *(उठकर आगे आता है।)* Yes Madam, what do you want please.

मीरा. : You shut up *(कहकर आगे कृष्ण कुमार के पास जाती है)*
सुनिये कृपा आप बतला सकते हैं कि मैनेजर कहाँ गया है? *(कृष्ण कुमार सर झुकाए पढ़ रहा है।)*

मीरा : सुनिए...

कृष्णा : जी .... सर उठाता है। अरे मीरा तुम?

मीरा : हाय! कृष्णा तुम? तुम यहाँ क्या कर रहे हो?
*(दूसरी तरफ)*

खुशामद सिंह : हाय! ये श्रीमान तो उस्ताद निकले।

लक्ष्मीपति सिंह : कृष्ण और मीरा क्या जोड़ी है।

फिरौती लाल : अरे मैं तो प्रेम दिवानी मेरा दरद ना जाने कोय मीरा के प्रभु गिरधर।

लक्ष्मीपति सिंह : अबे चुप सुन लेगी तो कच्चा खा जाएगी।
*(दूसरी तरफ)*

मीरा : उधर बी.ए. पास किया इधर पापा की बदली दिल्ली हो गई। बस यहीं से एम.ए. किया। तुम से तो तीन-चार साल बाद मुलाकात हो रही है। पर तुम इस होटल में कैसे?

कृष्णा. : मीरा! इस होटल के मालिक तलवारी लाल जी मेरे दूर के रिश्ते में चाचा लगते है। रात ही आया हूँ। और तुम इस होटल में कैसे?

मीरा : क्या बताऊँ कृष्ण! कुछ दिन पहले एक पागल के चक्कर में फंस गई थी और यहाँ आ गई थी। उसी दिन मेरा बैग खो गया। आज अचानक ख्यात आया कि यहाँ भी चेक कर लूं। इसलिए इस बूढ़े मैनेजर को खोज रही थी।

कृष्ण : बुड्ढा...। अरे वे ही तो मेरे चाचा हैं तलवारी लाल जी। अच्छा मीरा... चाचा जी अभी नहीं है आते ही मैं पूछ लूँगा।

मीरा : अरे तुम तो मुझे भगाना चाहते हो क्या बात है?

कृष्ण : मीरा भगाना नहीं चाहता। दरअसल कल्ह मेरा आई.ए.एस. का इंटरव्यू है। उसी की तैयारी कर रहा हूँ। समय कम है और पढ़ना ज्यादा है?

जीरा : अरे .... आई.ए.एस. का इंटरव्यू। मैं जानती थी तुम अवश्य Written में कम्पलीट करोगे। बी.ए. में जब हम साथ पढ़ते थे। तभी मैंने पापा से कहा था कि तुम भी कम्पलीट करोगे? And you will be glad to know what i have also qualified to going to appear at inteview tomorrow along with you.

कृष्ण : Oh good, congratulations.

लक्ष्मी : हमलोगों की तरफ से भी Congratulation Miss Meera.

मीरा : You shut up बदत्तमीजी की भी हद होती है। तुम लोगों को एक-एक करके देख लूँगी। चलो कृष्ण।

कृष्ण : कहाँ?

मीरा : मेरे घर। यहाँ इन पागलों की बीच क्या तैयारी कर पाओगे? मेरा बंगला बहुत बड़ा है तुम नहीं जानते अब मेरे पापा।

तीनों साथ : Under Seceretary हैं।

मीरा : Oh you कृष्ण तुम चुपचाप देखे चले जा रहे हो और ये गुण्डे मेरी बेइज्जती किये जा रहे हैं।

लक्ष्मीपति सिंह : मिस मीरा! आपकी जबान कैंची की तरह चल रही है। हम जबान कतरना भी जानते हैं।

खुशामद सिंह : और जब अपने हमें गुण्डा, पागल सब कह ही दिया तो जरा धैर्य से सुनिए हमलोगों का Introduction बैठ जाइये...बैठ जाइये *(जोर से)* मैंने कहा न बैठ जाइये... *(मीरा सहमती हुई चुपचाप बैठ जाती है)* सुनिये : ये मि. लक्ष्मीपति सिंह Double M.A. and doubly retired I.A.S कृष्ण जी!

खुशमद सिंह : जी हाँ... इन्होंने दो-दो बार Written में कम्पलीट किया पर इंटरव्यू में छूट गए। क्यों? क्योंकि ये अंग्रेज की औलाद नहीं है। अंग्रेजी फटाफट नहीं बोल सकते। Conventment में पढ़ा नहीं। दिल्ली या बम्बई में कॉचिंग लिया नहीं।

लक्ष्मीपति सिंह : और ये जनाब खुशामद सिंह जी। Retired I.A.s Officers University topper घर में एक शाम खाना भी मुश्किल से मिलता था। Interview में छँटते गए। क्यों? क्योंकि पाँव में जूते नहीं थे। पैंट शर्ट प्रेस किए हुए नहीं थे। सूट टाई नहीं थी। और ये महाशय फिरौती लाल जी, Retired Income tax officer ख्वाब...ख्वाब ही रह गया। बेचारे का इनकम ही नहीं तो टैक्स की बात ही क्या?

खुशामद सिंह : मिस. मीरा आप जितना चहक रही हैं उससे ज्यादे हम चहकते अगर हमारे पिता भी Under secerarty रहते।

लक्ष्मीमद सिंह : आप जितनी जोर से शट अप बोलती हैं उससे कहीं अधिक जोर से हम शट अप कहते अगर मेरे बाप का भी दिल्ली में एक बंगला रहता। समझी...

फिरौती लाल : और मिस. आपकी सुन्दरता से भी हम सुन्दर गर बाप के पास होता रुपये का समन्दर, रुपये का समन्दर तो दुनियाँ

की ऐसी-तैसी, एक नहीं हजार अगल-बगल चलती आपकी जैसी।

मीरा : Idiot एक-एक को देख लूँगी। कृष्ण तुम्हारे ये नोट्स ले जा रही हूँ कल्ह इंटरव्यू के टाइम वापस कर दूंगी। *(जल्दी. ..जल्दी चली जाती है।)*

कृष्ण : मीरा...मीरा... जरा सुनो तो... हे भगवान अब मैं पढ़ूँगा क्या?

फिरौती लाल : भाई मीरा के गिरधर गोपाल अब तुम्हें पढ़ने की जरूरत ही क्या है। अब तो तुम गीत गाओ। मीरा...मीरा.. पुकारूँ मैं वन में, मेरी मीरा... छिपी है... मेरे मन मे।

कृष्ण : ओफ! भाई साहब कृपया मुझे अकेले छोड़ दें।

लक्ष्मीपति सिंह : अरे तो हमने तुम्हें पकड़ कर ही कब रखा है।

खुशामद सिंह : हम तो तुम्हें ये बता रहे थे कि आई.ए.एस. का चक्कर तुम्हारे बस का नहीं।

कृष्ण : आप लोग sadist हैं और मुझे भी sadist बनाना चाहते हैं।

लक्ष्मीपति सिंह : हा हा हा... शान्त शान्त! भाई हम लोग sadist नहीं है। Realistic हैं। Realistic.

कृष्ण : इसी को Realistic कहते हैं? क्या आई.ए.एस., आई.पी. एस. सिर्फ शहर के लोग ही कम्पलीट करते हैं। अमीर लोग ही कम्पलीट करते हैं।

लक्ष्मीपति सिंह : ज्यादातर! ज्यादातर भाई अब शहर के नहीं। बड़े-बड़े शहरों के अंग्रेजों की औलाद सब दिल्ली बम्बई शहरों के मद्रास, कलकत्ता। कुछ पिछले सालों का रिकॉर्ड उठाकर देख लो ऊपर से नीचे तक बड़े-बड़े लोगों की औलाद।

फिरौती लाल : शायद ही कोई मिल जाय जिसके पिता दरिद्र नारायण हों। और माता जी कर्तव्य परायण हों।

लक्ष्मीपति सिंह : अरे भाई कृष्ण कुमार जी। इस धोती और कुर्ते पर आई. ए.एस. फिट नहीं बैठता। ये तो भाग्य आजमाने आ ही गए हो। खैर तुम अगर भाग्य आजमाने आ ही गए हो

तो आजमा कर देख लो। यूँ खुशामद...
*(पीछे से तलवारी लाल की आवाज मनमाया... मनमाया)*

खुशमद सिंह : अरे चाचा तलवारी लाल चलो जल्दी बैठ जाओ नहीं तो खैर नहीं।

## दृश्य : चार

*(कृष्ण कुमार चुपचाप बैठा है। उदास एकदम उदास। तीनों का प्रवेश)*

लक्ष्मीपति सिंह : अरे आजकल तो चाचा गायब ही रहते हैं। पता नहीं सबेरे-सबेरे कहाँ चले जाते हैं? मनमाया... ओ मनमाया...

मनमाया : आया... बोलो क्या है सेठ?

खुशामद सिंह : अरे ये तलवारी लाल जी किधर गए?

मनमाया : सेठ। बड़ा सेठ टेशन गया है। हू... हू... हू... *(रोता है)*

मनमाया : अरे... अरे तू रो क्यूँ रहा है?

मनमाया : सेठ...सेठ.. आज बड़ा सेठ का सेठानी आने वाली हैं।

लक्ष्मीपति सिंह : सेठानी ... अरे तेरे सेठ तो कुँआरे हैं फिर... सेठानी कहाँ से?

फिरौती लाल : अबे मुख... मेरे नाना भी तो कुंआरे थे, फिर मेरी नानी कहाँ से?

लक्ष्मीपति सिंह : फिरौती! तू चुप रहेगा कि नहीं। हर बार तुकबन्दी हर बख्त तुकबन्दी। मनमाया.. मानलो सेठ की सेठानी आ ही रही है तो तुमको क्या फर्क पड़ता है। ओय। तू क्यों रो रहा है?

मनमाया : सेठ... अपुन को जनाना अच्छी नहीं लगती...।

फिरौती लाल : आ हा... हा... जनाना अच्छी नहीं लगती।
तो इस जमाने में तू हुआ क्यूँ पैदा अरे जनाना और खजाना के लिए तो सब मार करते हैं सब मार करते हैं। मारधाड़ करते हैं। जिनके पास नहीं ये दोनों हमारी तरह सड़ते हैं। देखा था ख्वाब ऑफिसर इनकम टैक्स का बनेंगे हम पर, इनकम के लिए सड़कों पर एड़ियों रगड़ते हैं ओ हो हो अरे भाई गिरधर गोपाल जी मेरा मतलब कृष्ण कुमार जी

कहिए क्या हाल हैं आपके
और कहिए क्या हाल हैं
आपकी मीरा के बाप के I mean under seceratry के...

कृष्ण : भाई साहब।

फिरौती लाल : अरे अरे तुम रो रहे हो? लक्ष्मी खुशामद देखो भाई चाचा के भतीजा नं. 4 भी रो रहे हैं।

लक्ष्मीपति सिंह : (पास जाकर) क्यूँ भाई कृष्ण कुमार तुम क्यूँ रो रहे हो? अरे मैं तो पूछना ही भूल गया कैसा हुआ तुम्हारा इंटरव्यू? *(कृष्ण कुमार चुप?)*

खुशामद सिंह : भाई इसमें रोने की क्या बात है? अगर इन छोटी-मोटी बातों पे रोने लगे तो इस जालिम जमाने में रात-दिन महिनों, सालों रोते ही रहोगे। देखो हमलोगों को देखो। तीनों के तीनों रिटायर्ड आई.ए.एस., आई.पी.एस. टैक्स ऑफिसर कितनी मजे की रिटायर्ड लाइफ लीड कर रहे हैं। फाँके में भी मौन माली। कृपा चाचा तलवारी लाल की।

फिरौती लाल : बोलो चाचा तलवारी लाल की

तीनों : जय (Repeat)

लक्ष्मीपति सिंह : शान्त! शान्त!
ये इंटरव्यू... इंटरव्यू! भई मेरी मानों तो छोड़ो ये इंटरव्यू इंटरव्यू का चक्कर और आ जाओ मेरे साथ एक रिक्शा तुम्हें भी दिलवा दूँगा। रात में पैसेंजर को बैठाओ फिर छूरी दिखाकर लूट लो।

खुशामद सिंह : नहीं यह इतना घटिया काम नहीं करेगा। यह मेरे साथ आयेगा। स्मलिंग का माल इधर से उधर पहुँचायेगा और हजारों कमाएगा।

कृष्ण. : ओ...फ! भाई साहब। कृपया मुझे अकेले छोड़ दें।

फिरौती लाल : फिकर नॉट... फिकर नॉट
ये लो आ गई daughter of under seceratry.
*(मीरा का प्रवेश)*

मीरा : हाय कृष्णा! अरे तुम उदास क्यों हो? कैसा हुआ इंटरव्यू?

कृष्ण. : अच्छा नहीं हुआ।

मीरा. : क्यों?

कृष्ण : मीरा क्या बताऊँ। वहाँ का रंग ढंग देखकर तो मैं पहले ही नर्वस हो गया था। एक से बढ़कर एक dress-suit tie. अधिकांश कैंडिडेट तो नॉन स्टाप अंग्रेजी बोले चले जा रहे थे। मैं तो Humiliated feel कर रहा था। और अन्दर में। बोर्ड के मेम्बर्स ऐसे उट-पटांग प्रश्न कर रहे थे कि...

मीरा : ओफ कृष्ण! ... don't be disappointed फिर कोशिश करो you must complete.

कृष्ण : मीरा! तुम्हारा कैसा हुआ?

मीरा : फर्स्ट क्लास और पापा ने तो assure किया है कि बेटी किसी का हो या नहीं हो तुम्हारा अवश्य होगा। अरे कृष्ण मैं कल्ह तुम्हारा नोट्स लौटाना भूल ही गयी। Really your notes helped me a lot अरे अब तुम क्या पढ़ रहे हो? *(सामने की किताब उलटाते हुए)* Bank Competition guide।

कृष्ण : हाँ मीरा इसका भी Exam कल्ह ही है। मैंने सेंटर दिल्ली में ही करवा लिया है।

मीरा : Good! this job is also good job.

लक्ष्मीपति सिंह : वाह! वाह! क्या कहते हैं। खुद आई.ए.एस. बनने की तरकीफ लगा रही है और इस बेचारे को बैंक के बाबू बनने के लिए कह रही है।

फिरौती लाल : यार ये कलयुग के मीरा कृष्ण की जोड़ी है।

मीरा : You shut up!

लक्ष्मीपति सिंह : You shut up! चिल्लाइये मत। कितना बड़ा दुर्भाग्य है इस देश का। आई.ए.एस. का ख्वाब देखने वाला बैंक के क्लर्क ग्रेड की परीक्षा दे रहा है। हा...हा..हा..। ये नोट्स ये किताब व्यर्थ हैं। *(फाड़ने लगता है)*

कृष्ण : अरे अरे मेरे नोट्स दे दो।

लक्ष्मीपति सिंह : नोट्स हा हा हा... अरे दोस्त इस नोट्स में क्या रखा है। ये नोट्स आदमी को गधा बनाता है। अरे इन नोट्स को देखो। इन नोट्स को देखो यही आज का भगवान है। यही आज का ईमान है। हा-हा-हा।

मीरा : चुप हो। ... तुम लोगों की बकवास सुनते-सुनते मैं तंग आ गई हूँ। मैं पूछती हूँ तुम लोगों को क्या अधिकार है जो कृष्ण को परेशान करते रहते हो। मुझे छेड़खानी करते रहते हो। कहने को तुमलोग double M.A., triple M.A.हो। University Toppers हो पर तमीज नाम की चीज नहीं।

लक्ष्मीपति सिंह : ए मेम साहब। बहुत चिल्ला रही हैं। क्यों पेट भरा हुआ है इसीलिए। इसीलिए तमीज की बात कर रही हो। अरे हमसे क्यों पूछती हो तमीज की बात। जाकर पूछो अपने बाप से जाकर पूछो इस देरा के नेताओं से कि हमारी तमीज को क्यों लकार मारा गया है।

मीरा : भूखे सिर्फ तुम नहीं हो। इस देश के बहुत से लोग भूखे हैं। बेरोजगार हैं। पर, सभी तुम्हारी तरह बदतमीज नहीं हैं। और अगर भाषण देने की इतनी ही इच्छा है तो इस डेमोक्रेसी में तो सबको छूट है। Strike करो आन्दोलन करो।

लक्ष्मीपति सिंह : हा-हा-हा! आन्दोलन! Strike Miss मीरा आन्दोलन, हमारा आन्दोलन होता नहीं और जब कभी होता है तो ये सफेद टोपी वाले ये ऊँचे-ऊँचे ओहदे वाले अफसर ये जनता की रक्षा करने वाले पुलिस अपना-अपना सर घुसा अपना-अपना उल्लू सीधा करते हैं। और हम वहीं के वहीं रहें। वही रहेंगे।

मीरा : चलो कृष्ण। इन पागलों...

फिरौती लाल : खामोश। अगर हमें गाली दिया तो ठीक नहीं होगा।

लक्ष्मीपति सिंह : और कृष्ण तुम्हारे साथ नहीं जाएगा। यह हमारी जमात का है हमारे साथ रहेगा...कृष्ण इन किताबों में इन नोट्स में कुछ नहीं रखा है। इन्हें यूँ फाड़कर फेंक दो। हा...हा...हा...

कृष्ण : अरे किताब मत फाड़ो, नोट्स मत फाड़ो।

लक्ष्मीपति सिंह : किताब और नोट्स फाड़-फाड़कर फेंक रहा है और हंसता जा रहा है। तीनों हंस रहे हैं।

पार्श्व से आवाजः ''अट्टहास के पीछे छिपा हुआ है क्रन्दन, इतिहास बदलने वाला उपहास बना है नन्दन। जब मुक्त हो गई परतंत्रता की बेड़ी से माँ भारत, ऐ देश चलाने वालों हमें तो यह बतलाओ फिर कैसा है ये बंधन)

*समाप्त*

●

# सहयोग

## पात्र परिचय

| | | |
|---|---|---|
| मनोहर लाल | : | 40-45 साल का फोरमैन |
| रीता | : | 35-40 साल की मार्डन गृहणी मनोहर लाल की पत्नी |
| राज | : | 20 साल का लड़का मनोहर लाल का पुत्र |
| सिंह जी | : | मनोहर लाल का मित्र |
| नाना जी | : | राज के वृद्ध नाना |
| गुड्डी | : | 15-16 साल की लड़की |
| सरदार जी | : | खलासी |
| स्टोर कीपर | | |
| दो हेल्पर | | |

*ड्राइंग रुम का दृश्य। दो कुर्सियाँ एक टेबल। टेबल पर टेप रेकॉर्डर और कुछ कैसेट रखा है। मनोहर लाल चाय पी रहे हैं, पेपर पढ़ रहे हैं। सुरक्षा गीत बज रहा है और पीछे के पर्दे पर स्लाइड से कास्टिंग दिखाया जा रहा है।*

## गीत

चाहिए चाहिए चाहिए
जीवन में सुरक्षा चाहिए
क्या घर क्या कर्मभूमि
क्या बाहर क्या मातृभूमि
पिता, पत्नी, पुत्र, मित्र
सबका सहयोग चाहिए।
ऐ मानव यह शरीर बस तेरा नहीं
तेरा नहीं, तेरा नहीं
यह जीवन बस राख रंग का डेरा नहीं
डेरा नहीं डेरा नहीं
हिम्मत से तुम आगे बढ़ो
दुःख से तुम नहीं डरो
कौन-सी ऐसी रात हुयी है
जिसका कोई सबेरा नहीं
सवेरा नहीं, सवेरा नहीं
चाहिए, चाहिए चाहिए,
सबका सहयोग चाहिए।

*(गीत के साथ ही कास्टींग खत्म होता है। सिंह बाबू का नेपथ्य से आवाज)*

सिंह : अरे भाई मनोहर लाल। घर में हो क्या?

*(प्रवेश)*

मनोहर : आइए। आइए सिंह बाबू। बैठिए। यह सबेरे-सबेरे किधर को चले हैं?

*(टेप बन्द कर देता है)*

सिंह बाबू : अरे भाई क्या बताऊँ। मरने की फुर्सत नहीं है। देखो ना आज एतवार का दिन है। छुट्टी का दिन है और मैं ऑफिस जा रहा हूँ।

मनो. : क्यों? कौन जी आफत आ पड़ी है? हमलोग तो Con-

struction Dept. के आदमी हैं। क्या एतवार क्या सोमवार सब दिन एक समान है। परन्तु आपके Design Dept. में एतवार को काम करने वाले को...

सिंह : चमचा कहा जाता है यही न?

मनो. : नहीं-नहीं। ऐसी बात नहीं। मैं कह रहा था...

सिंह : तुम क्या कह रहे थे पता नहीं। पर, सभी ऐसा ही कहते हैं। *(कुछ एक गुरु)* माइनाइनेशन का काम हो रहा है। चारों तरफ आग दौड़। क्या दिन क्या रात। सब लोग काम समय पर कम्पलीट करने में लगे हुए हैं। और वह Calcining blant वाला... गैलरी का काम जो रुका हुआ था। उसने डिलेल सप्लायर से कल ही मिला है। आज ही ड्राइंग को Revise करके दे देना है बाकी Fabricate करके कल-परसों तक दस-बीस का erectim हो जाये।

मनो. : हाँ भाई! इस एक नीम के चलते सारा का सारा काम रुका पड़ा है। General Manager (Enginerring) खुद इसके पीछे पड़े हुए हैं।

सिंह : *(कैसेट को हाथ में लेते हुए)* अरे भाई मनोहर Division में तो, सुरक्षा के हीरो बने हुए ही हो। यह घर में भी जय सुरक्षा-जय मुख्य।

मनो. : सुरक्षा ही तो जीवन है। और अगर इस जीवन पर सिर्फ अपना अधिकार रहे तो जैसे चाहों इसे लुटा दो। परन्तु इस पर तो हमारा अधिकार है ही नहीं। इस पर अधिकार है पत्नी का बच्चे का समाज का देश का और सबसे बड़ा अधिकार है परमपिता परमेश्वर का जिसने हमें बनाया है।

सिंह : ठीक। अब तुम रास्ते पर आये। भाई जब परमेश्वर ने हमें बनाया है तो वही इसकी रक्षा भी करेगा। हम क्यूँ इसके पीछे समय बर्बाद करें?

मनो. : सिंह बाबू। आश्चर्य है। आप इतनी उम्र गुजार चुके हैं। पढ़े-लिखे हैं, अच्छे ओहदे पर हैं। अच्छी तनख्वा पाते हैं। फिर भी सुरक्षा के महत्व से वंचित हैं। अच्छा मैं एक बात

पूछता हूँ। मान लिजिए आपको मैं 500 रुपये देता हूँ कि यह आपका हो गया। तो क्या आपका फर्ज यह नहीं होता कि आप उसे संभाल कर रखें, सोच समझकर खर्च करें? या आप यह सोचेंगे कि मनोहर ने दिया है तो मनोहर ही इसकी रक्षा करेगा।

सिंह : *(कुछ सोचते हुए)* भई बात तुम्हारी सही रही है। खैर छोड़ो हटाओ उस टॉपिक को। यह बताओ चाय-कॉफी कुछ मिलेगी कि नहीं?

मनो. : Oh sure! अजी सुनती हो?

*(अन्दर वाले दरवाजे के पास जाकर आवाज देता है। रीता का क्रोध में प्रवेश)*

रीता : बार-बार कहा है मुझे ऐसे मत बुलाया करो। 'अजी सुनती हो', 'अजी सुनती हो' मेरा नाम नहीं है क्या?

मनो. : अच्छा! अच्छा! रीता।

रीता : रीता नहीं रीता डार्लिंग कहो।

*(सिंह बाबू की ठहाके की आवाज। मनोहर शरमा जाता है। रीता सिंह बाबू की तरफ देखती है)*

सिंह : अरे वाह भाभी। इस बुढ़ापे के ऑटोज मेम बनने की कैसे सूझी?

रीता : क्या कहा बुढ़ापा। क्या मैं बूढ़ी हूँ?

सिंह : मामी नाराज मत होइये। मैं तो यूँ ही।

रीता : हूँ। मैं तो यूँ ही। आप मर्दों को औरतों की इज्जत करनी नहीं आती। अपनी बीवी तो सोलह साल की बच्ची नजर आती है और दूसरे की बीवी साठ साल की बुढ्ढी... हूँ।

मनो. : रीता...! सिंह बाबू मेरे दोस्त हैं। जरा होश में आओ।

रीता : तुम चुप रहो जी। होश में इन्हें आना चाहिए। मैं पूरे होश में हूँ।

सिंह : भाभी मैं तो यूँ ही मजाक कर रहा था।

रीता : ऐसे मजाक करने वाले मेरे घर आये यह मुझे पसंद नहीं।

मनो. : रीता...

सिंह : अच्छा मनोहर मैं चलता हूँ। *(प्रस्थान)*

मनों. : सिंह बाबू जरा सुनिए... रीता।

रीता : रीता नहीं रीता डार्लिंग कहो।

मनो. : *(गुस्सा कर)* रीता। *(कुछ रुककर)* रीता तुम मुझसे किस जन्म का बदला ले रही हो। मैंने हमेशा तुम्हें प्यार किया है पर पर तुम्हारे प्यार को खोता जा रहा है।... बचपन में माँ का प्यार नहीं मिला। तुम मिली तो सोचा तुमसे असीम प्यार मिलेगा। प्यार ही प्यार होगा हमारे छोटे से संसार में पर।

रीता : पर क्या? तुम तो ऐसे कह रहे हो जैसे मैं तुम्हारा दुश्मन हूँ *(घड़ी देखते हुए)* Oh my God बन रहे हैं। क्लब में सब आ गयीं होंगी। मैं तो अभी तैयार भी नहीं हूँ। *(अन्दर जाती है)*

मनो. : रीता। मेरी बात तो सुनो...।

ओफ कैसे समझाऊँ रीता तुम्हें।

*(पाँव में जूता/चप्पल डाल बाहर चला जाता है। रानू और गुड्डी का प्रवेश। राजू सिगरेट पीते हुए डांस करते हुए आता है। कैसेट को देख कर मुँह बिचकाता है)*

राजू : ओफ हो। गुड्डी डार्लिंग। मेरे पापा भी अजीब हैं। जब देखो तब या तो मीरा का भजन "अरी मैं तो प्रेम दीवानी" या यही सहयोग चाहिए सुरक्षा चाहिए। ठहरो मैं दूसरा कैसेट लाता हूँ।

*(कैसेट लाकर चेंज करने का उपक्रम)*

गुड्डी : राजू। तुम सिगरेट पी रहे हो। कहीं तुम्हारे पापा आ गए तो?

राजू : हा हा हा! पापा के मुलाकात का समय है रात के 11 बजे सुबह। सुबह जब मैं सोता रहता हूँ वे डूयटी चले जाते हैं और रात को 8-10 बजे आकर खाना खाते हैं और सो जाते हैं। हरेक 4-4 वां को पूरी की पूरी तनखवा लाकर मम्मी के हाथों में रख देते हैं। मम्मी को मिला पैसा कि

शुरु हो शुरु। क्लब महिला समाज, डयूटी पार्लर और बेटा राजू का शेयर लूट जाता है दोस्तों की महफिलों में और प्यारी गुड्डी की खातिरदारी में। ऐश ही ऐश है। भई अपना तो प्रीमीयर है,

''लगा दो आग पानी में जवानी इसको कहते हैं
लुटा दो जो... कही इसको कहते हैं।''

*(नाना का प्रवेश)*

नाना : नानी! नहीं बेटा। तुम्हारी नानी नहीं आयी बेटा। मैं तो अकेला ही आया हूँ। श्रीराम श्रीराम।

राज. : हाय नाना जी। गुड मार्निंग।

नाना : जीते रहो बेटा। श्री राम श्री राम। *(गुड्डी की तरफ देखते हुए)* बेटा, यह लड़का कौन है?

राजू : हा हा हा नाना जी यह लड़का नहीं। लड़की है। गुड्डी। मेरी गर्लफ्रेंड।

नाना : क्या! *(गौर से गुड्डी को देखे हुए)*
कबीरदास की उल्टी वाणी
लड़की बन गयी लड़का
लड़का करे मनमानी। श्री राम श्री राम।
*(राजू गुड्डी हँसते हैं)*
अच्छा बेटा यह तो बताओ तुम्हारे बाबू जी किधर है?

राजू : बाबू जी! यू मीन पापा?

नाना : पापा नहीं बाबू जी के बारे में पूछ रहा हूँ बेटा। श्री राम श्री राम।

गुड्डी : नाना जी। बात ऐसी है कि अंग्रेजी में बाबू जी को 'पापा' बुलाते हैं।

नाना : श्री राम श्री राम। अच्छा बेटी यह बताओ अगर अंग्रेजी में बाबू को पापा कहती हो तो क्या माता जी को पापी कहते हो?

गुड्डी : *(हँसते हुए)* पापा नहीं मम्मी कहते हैं।

नाना : श्री राम। श्री राम। अच्छा बेटा तो यही बताओ कि तुम्हारे

पापा जी ओर अम्मी किधर हैं?

राजू : अम्मी नहीं। मम्मी। मम्मी अन्दर हैं और पापा ड्यूटी पर गए होंगे।

*(नाना श्री राम श्री राम करते हुए अन्दर चले जाते हैं।)*

गुड्डी : राजू। तुम्हारे नाना जी तो बहुत मजेदार हैं।

राज : अरे छोड़ो। आज 4-5 साल बाद बुढ्ढा आया है। बोर करके रख दिया। आओ हम लोग डाँस करें।

*(Tape की आवाज तेज कर देता है। अन्दर चला जाता है। पीछे के या साइड के परदों पर* Shadow *में दोनों को डाँस करते हुए दिखलाया जाता है।)*

मनोहर लाल का प्रवेश। स्पेज पर धीरे-धीरे लाइटआता है। मनोहर टेप बंद करता है।

मनो. : मैं पूछता हूँ क्या हो रहा है इस घर में?

*(डाँस बन्द हो जाता है और राजू और गुड्डी दोनों सामने आते हैं। राजू के हाथों में सिगरेट है)*

राजू। तुम्हारे हाथों में सिगरेट। तुम सिगरेट पीते हो?

राजू : यस पापा।

मनो. : What? *(बढ़कर राजू को एक तमाचा मारता है)*

राजू. : पापा। यह आपने अच्छा नहीं किया। आपने मेरे फ्रेंड के सामने मेरी बेज्जती की है।

मनो. : खामोश बत्तमीज। तुममे बात करने की भी तमीज न रही। कौन है यह लड़की?

राजू : मेरी गर्ल फ्रेंड। हम एक-दूसरे से प्यार करते हैं और जल्दी ही शादी करने जा रहे हैं।

मनो. : शादी। प्यार! (सर पकड़ लेता है और पीछे से आवाज। ‘‘या भगवान। क्या हो रहा है मेरे घर में? मैं सोच रहा था परिवार की नैया को सुरक्षित बढ़ा रहा हूँ। पर। पर! पानी तो सर से ऊपर चढ़ रहा है।

क्या करूँ। क्या करूँ?

*(प्रगट मे)* बेटी। क्या नाम है तुम्हारा?

गुड्डी : जी गुड्डी।

मनो. : किस क्लास में पढ़ती हो।

गुड्डी : स्टैंडर्ड टेन में।

मनो. : राजू। जरा सोचो। अभी तुम लोगों की उम्र ही क्या है। तुम Ist year में पढ़ते हो ओर यह स्टैंडर्ड टेन में। अभी तो तुम लोगों के पढ़ने के दिन हैं। अभी इन बातों में समय मत बर्बाद करो।

राजू : नो पापा! हम लोगों ने निश्चय कर लिया है। But Mummy knows it. रीता-रीता। *(रीता और नाना अन्दर से आना)* सुनती हो। राजू क्या कह रहा है। राजू इस लड़की से प्यार करता है। शादी करेगा।

रीता : तो कौन-सा गजब हो गया। शादी ही तो करेगा कत्ल तो नहीं करेगा।

मनो. : रीता! रीता... तुम... तुम...
मैंने तुम पर कितना विश्वास किया। पर, तुम लोगों ने आज मेरे विश्वास की धज्जियाँ उड़ा कर रख दी। मैं सुबह से शाम तक कोल्हू बना रहता हूँ। ताकि हमारे परिवार का भविष्य उज्जवल रहे। मैंने सोचा था तुम लोगों के सहयोग से परिवार की गाड़ी को सुरक्षित निकाल ले चलूँगा। पर-पर। तुम तो अपने बेटे की भी सुरक्षा न कर सकी।

रीता : सुरक्षा-सुरक्षा। तंग आ गई हूँ सुन-सुनकर। इससे तो अच्छा है कि मेरे साथ दुर्घटना हो जाय तो तुमको मुझसे छुटकारा मिल सके।

मनो. : नहीं! नहीं! ऐसा न कहो। ऐसा न कहो अभी भी समय नहीं बीता है। जरा सोचो। हम लोग आपस के सहयोग-से काफी सुखमय जीवन बिता सकते हैं।

रीता : किस सहयोग की बात करते हो। तुम यही न चाहते हो कि जो कुछ तुम कहो वही मैं करूँ वही राजू करे। हम लोग वैस नहीं कर सकते। आखिर हमारी भी इच्छाएँ हैं। मनोरंजन है। तुम सुबह से शाम तक कारखाने में घुसे रहो

और मैं यहाँ बैठी तुम्हारी प्रतीक्षा करती रहूँ यह मुझसे नहीं होगा। रखो अपना घर द्वार। हम तुम्हारी मर्जी पर चलने के लिए यहाँ नहीं रह सकते। चलो राजू। *(राजू गुड्डी के साथ प्रस्थान)*

मनो. : रीता। सुनो रोज। रीत... ओफ रीता तुम मुझे नहीं समझ सकी। हे भगवान क्या से क्या हो गया।

नाना : धैर्य रखो बेटा! सब ठीक हो जाएगा।

मनो. : बाबुजी मेरी आँखों के आगे अंधेरा-सा छा रहा है। सारा भविष्य कालीख में पुता नजर आ रहा है। लगता किसी ने मेरे जिगर के टुकड़े-टुकड़े करके सड़क पर फेंक दिया है।

नाना : घबराओ नहीं बेटा। मैं अभी उन लोगों को मनाकर वापस लाता हूँ।

*(नाना का प्रस्थान मनोहर धीरे-धीरे कुर्सी पर बैठ जाता है।* पीछे से आवाज Light धीरे-धीरे कम हो जाता है नाना के साथ रीता और राजू की वापसी... घर की तरफ चले जाना)

*(सुबह का दृश्य। सैडो में सुर्योदय एवं चिड़िया की चहचहाने की आवाज। खाट पर मनोहर लाल आंखें मलते हुए हाथ में चाय के प्याले की खोज में हाथ टेबुल पर बढ़ाता है पर प्याला वहाँ नहीं है। प्याला लिए नाना का प्रवेश।)*

नाना : श्री राम। श्री राम। वहाँ नहीं बेटा। यहाँ है।

मनो. : *(हड़बड़ाकर उठ जाता है)* अरे बाबुजी आप क्या कर रहे हैं। आपने क्यों चाय लायी?

नाना : बेटा। जब अपना खून ही इस तरह का हो जाय तो प्रायश्चित तो करना ही पड़ता है। लो पी लो। *(मनोहर चाय पीता है। नाना टेप की तरफ देखते हुए)* बेटा यह डिब्बा कैसा है?

मनो. : इसको टेप रिकॉर्डर कहते हैं। इसमें अपनी आवाज को टेप कर सकते हैं और फिर उसे सुन सकते हैं।

*(कहते हुए अन्दर की तरफ प्रस्थान नाना जी डिब्बा को*

*घूरते हुए एक बटन दाब देते हैं। सुरक्षा गीत बजने लगता है। नाना जी ध्यान से सुनते हैं। मनोहर तौलिये से मुँह-हाथ पोंछते हुए प्रवेश करता है। जूता पहनकर तैयार होता। कुछ इधर-उधर खोजता है। नाना की नजर पड़ती है।)*

नाना : क्या खोज रहे हो बेटा।

मनो. : ना जाने किधर रख दिया है। सेफ्टी हेलमेट खोज रहा हूँ।

नाना : अच्छा लोहे वाला टोपी।

मनो. : जी।

नाना : अच्छा ठहरों, मैं अंदर से खोज कर ला देता हूँ। श्री राम श्री राम।

*(अन्दर जाता है कुछ देर में वापस आता है।)*

नाना : बेटा अन्दर तो मिल नहीं रहा है।

मनो. : ओफ हो। डियूटी का समय हो गया। अब कैसे जाऊँ।

नाना : बेटा एक दिन ऐसे ही चले जाओगे तो क्या हो जाएगा।

मनो. : बाबूजी। एक दिन क्या एक क्षण की लापरवाही से जान चली जा सकती है खैर। मैं कोई दूसरा इन्तजाम कर लूँगा। *(जाने लगता है।)*

नाना : बेटा। कुछ खाना तो खा लो?

मनो. : क्या खाऊँगा बाबूजी। घर में कुछ बने तभी तो। *(आँखों का आँसू पोंछते हुए प्रस्थान। नाना भी आँख से आँसू पोंछते हैं।)*

*(लाइट बन्द स्टेज पर ये सब सामान हटा दिया जाता है। एक टेबुल और दो चार कुर्सी लगाकर साइट कैंटीन जैसा दृश्य बना दिया जाता है। एक सरदार जी और एक अन्य लैबर बैठकर खाना खा रहे हैं। स्टोर कीपर का प्रवेश।)*

स्टोरकीपर : सत श्री आकाल सरदार जी। खाना हो रहा है?

सरदार : सत श्री आकाल बादशाओ आओ बैठो भाई स्टोर कीपर साहेब खाना खाओगे।

स्टोरकीपर : नहीं! नहीं! आज एक मुर्गा फंस गया था। भर पेट मिठाई खिलाई उसने।

सरदार : ओय। फिर तो चांदी है तेड्डी।

स्टोरकीपर : हा हा हाँ कोई चीफ इंजीनियर से कम अकल पाई है। वह तो शाली किस्मत ही ऐसी है कि स्टोर कीपर ही रह गया। पिछली दफा जब दिल्ली गया था राजीव गांधी का हाथ देखकर कहा था ''घबराओ नहीं राजीव साहेब। आन्ध्र प्रदेश कर्नाटक गया तो क्या हुआ। दिल्ली तुम्हारे हाथ आएगी। आसाम तुम्हारे हाथ आएगी। सिर्फ विजय विजय ही विजय लिखा हुआ है। अब देखना सरदार जी मेरी बात बिल्कुल सच निकली है। आज जा रहा हूँ दिल्ली। राजीव भाईसे सोर्स लगवाकर चीफ इंजीनियर क्या सीध डायरेक्टर ऑफ प्रोजेक्ट बन जाऊँगा। देखता हूँ कौन माई का लाल रोकता है।

*(सरदार हाथ पोछ चुका। धोखा है : स्टोरकीपर का हाथ दबाते हुए)*

सरदार : भई स्टोर कीपर साहब जरा मेरा भी ख्याल रखना। प्रमोशन तो लगता है कभी मिलेगी ही नहीं।

स्टोरकीपर : देखूँ। जरा अपना हाथ तो लाओ। *(गौर से देखता है।)* राम राम। शुरु की महादशा में बृहस्पति सीधे पेड़ पर चढ़ा हुआ है। जिस तरह कृष्ण गोपियों के सारे कपड़े चुराकर पेड़ पर चढ़ गए थे। और वही बृहस्पति तुम्हारे प्रमोशन के सारे रास्ते पर अजगर की तरह कुण्डली मार बैठा है।

सरदार : कौन? कौन बृहस्पति?

स्टोरकीपर : अरे वही तुम्हारा फोरमैन? जब तक वह रास्ते से नहीं हटेगा तुम्हारा तो कल्याण नहीं।

सरदार : इसका मतलब। पहले फोरमैन साहेब का ही प्रमोशन दि. लवाना होगा।

स्टोरकीपर : हा हा हाँ तुम तो ऐसे कह रहे हो जैसे कबड्डी खेल रहे हो। अरे उसका प्रमोशन होने का रहता तो हो गया रहता। दस साल से लटका हुआ है। बड़ा साहब उससे काफी चिढ़ा हुआ है। और उधर देखो मनोहर लाल को सहयोग

सुरक्षा रटते हुए कैसे आगे बढ़ता चला जा रहा है।

सरदार : तब फिर?

स्टोरकीपर : सोचना होगा। *(हाथ देखता है)* अरे बाप रे।

सरदार : *(उछलकर)* क्या हुआ?

स्टोरकीपर : एक तरफ शनी दूसरी तरफ राहू बैठा हुआ तुम्हें यूँ देख रहा है।

*(एक आँख दिखाता है।)*

सरदार : क्या? इसका क्या मतलब हुआ।

स्टोरकीपर : इसका मतलब। इसका मतलब हुआ। शनी तुम्हारी बीवी को भगाकर ले जाएगा। और राहू .... अच्छा चला जाएगा।

सरदार : नहीं! नहीं! मेरी बीवी को कैसे ले जा सकता है। भई स्टोर कीपर साहब। कुछ उपाय करो।

स्टोरकीपर : उपाय। *(सोचकर)* शनी और राहू की शान्ति करानी पड़ेगी। करीब 11 रुपए खर्च करने पड़ेंगे। पास में हो तो लाओ। आज ही शुरु करवा देता हूँ। प्रमोशन की चिंता नहीं करो। राजीव भाई से मिलते ही हमलोग का सब कष्ट दूर।

सरदार : *(रुपये देते हुए)* भई जरा बढ़ियाँ से शान्ति कराना। मेरी बीवी मुझे बहुत प्यार करती है।

*(मनोहर का प्रवेश)*

मनो. : स्टोर कीपर साहब मैं आपको ढूँढ़ता फिर रहा हूँ और आप यहाँ बैठे गप्पे लड़ा रहे हैं। डियूटी के टाइम में तो अपनी जगह पर रहना चाहिए आपको।

स्टोरकीपर : कहिए। आपकी क्या सेवा कर सकता हूँ।

मनो. : भई मेरी हेलमेट न जाने कहाँ खो गई है। मिल नहीं रही है। मुझे एक हेलमेट चाहिए।

स्टोरकीपर : कुछ नहीं है। स्टोर खाली है। न हेलमेट है न हैंड ग्लब्स हैं। न...

मनो. : कुछ नहीं है। कम से कम सेफ्टी के सामान तो स्टोर में हर वक्त उपलब्ध रहना चाहिए।

स्टोरकीपर : जाकर बड़े स्टोर से पूछिए। जब फोन करता हूँ तो आकर

ले जाइए आकर ले जाइए। यहाँ तो दम मारने की फुर्सत नहीं। अकेला आदमी। स्टोर का काम देखूँ कि बड़े स्टोर से सामान लाऊँ।

मनो. : वह तो देख ही रहा हूँ कि आपको दम मारने की फुर्सत नहीं है। देखिए। यह आपका कर्तव्य है। कम्पनी ने सारे साधन उपलब्ध करा रखे हैं। अगर आप उन्हें नहीं लायेंगे या आपको कोई दिक्कत है तो डिपार्टमेंट के बड़े अफसरों से अपनी दिक्कत जाहिर नहीं करेंगे तो कैसे होगा। मा. र्डननाइजेशन का काम है बड़ा से बड़ा अफसर छोटा से छोटा कर्मचारी। सभी लोग दिन रात एक कर रहे हैं। समय पर काम पूरा होगा तो सबों का भला होगा। कारखाने का उत्पादन अच्छे किस्म का होगा हम सबों की तरक्की होगी। आखिर सभी के सहयोग से यह कारखाना चलता है। यह देश चलता है। खासकर सुरक्षा के मामले में तो सबों का सहयोग उतना ही आवश्यक है जितना कि बच्चे के लिए माँ का दूध। बड़ा से बड़ा छोटा से छोटा हर तबका का आदमी इसमें समान रूप से भागीदार है। सुरक्षा का...

स्टोरकीपर : लगता है आप किसी सुरक्षा नाटक का डायलॉग बोल रहे हैं।

मनो. : समझ... समझ का फेर है। स्टोर कीपर साहब। वर्ना आप ऐसा नहीं कहते। जन्म से लेकर मृत्यु तक सुरक्षा कितनी अहमीयत रखता है। इसे समझतने का प्रयास कीजिए। चिड़िया अंडे देती है। बच्चा निकलता है। फिर घोंसले में अगर उसकी सुरक्षा न करे तो उस बच्चे की क्या स्थिति होगी। अपना देश इतना विशाल है। अगर इसकी सुरक्षा हमारे जवान न करें तो क्या होगा? हम फिर किसी के गुलाम हो जाएंगे? आप अपने ही घर में अपने बच्चे की सुरक्षा न करें तो आपका लड़का अवारा हो जाएगा। सिगरेट पीयेगा। शराब पीयेगा। सोचिए। सुरक्षा का कितना महत्व है। अगर कल को आपके किसी प्रियजन का कारखाने

